इसका स्पष्टीकरण छान्दोग्य उपनिषद् में। देखो 'प्राण-सूर्य' का वर्णन।

उदगादयमादित्यो विश्वेन तपसा सह। सपत्नान् मह्यं रन्धयन् मा चाहं द्विषते रधं तवेद् विष्णो बहुधा वीर्याणि। त्वं नः पृणीहि पशुभिर्विश्वरूपैः सुधायां मा धेहि परमे व्योमन् ॥ २४ ॥

ऋ० १ । ५० । १३ ॥

भा०—( अयम् ) यह साक्षात् ( आदित्यः ) सूर्य ( विश्वेन ) समस्त ( तपसा सह ) तप के साथ ( उत् अगात् ) उदित होता है। वह ( मह्यं ) मेरे लिये ( सपत्नान् ) शत्रुओं को ( रन्धयन् ) मेरे वश करे और (अहम्) मैं ( द्विषते ) शत्रु के ( मा रधम् ) वश न होऊं। ( तवेद् विष्णो० ) इत्यादि पूर्ववत्।

आदित्य नावमारुक्षः शतारित्रां स्वस्तये। अहर्मात्यपीपरो रात्रिं सत्राति पारय ॥ २५ ॥

भा०—हे ( आदित्य ) सबको अपने वश में कर लेने वाले प्रकाशमान सूर्य! तू ( स्वस्तये ) समस्त कल्याण के लिये ( शतारित्राम् ) सैंकड़ों प्राणियों को त्राण करने में समर्थ ( नावम्[1] ) समस्त संसार को प्रेरण, और संचालन करने में समर्थ शक्ति को ( आ रुक्ष ) सर्वत्र व्याप्त, अधिष्ठित हो। तू (मा) मुझको ( अहः ) दिन के समय या सृष्टि काल के ( अति अपीपरः ) पार पहुंचा और ( सत्रा ) साथ ही ( रात्रिम् अति पारय ) रात्रिकाल या प्रलयकाल के भी पार कर। अथवा ( हे आदित्य नावमारुक्षः[2] ) हे आदित्य! मैं नाव के समान तेरा आश्रय लेता हूं। तू मुझे दिन रात के कष्टों से पार कर।

२४–( द्वि० ) 'मह्यमाह्य' ( तृ० ) 'सपत्नम्' ( च० ) 'माच', इति ऋ०।

२५–'समरुक्ष' ( च० ) 'द्विषतो' ( द्वि० ) 'मह्यमा' इति क्वचित्।

१, नौ, ग्लानुदिभ्यां डौ नुदति प्रेरयति इति नौ इति दयानन्दः उ०।

सूर्य॒ नाव॒मारु॑क्षः श॒तारि॑त्रां स्व॒स्तये॑। रात्रिं॒ मात्य॑पीप॒रोऽहः॑ सत्रा॒ति॑ पारय ॥ २६ ॥

भा०—हे ( सूर्य ) सब जगत् के प्रेरक सूर्य परमात्मन् ! ( स्वस्तये ) कल्याण के लिये तू ( शतारित्राम् ) सैकड़ों कष्टों से त्राण करने वाली, ( नावम् ) जगत् की प्रेरक शक्ति को ( आरुक्षः ) व्यापता है, उस पर अधिष्ठित है। ( रात्रिं मा अति अपीपरः ) इत्यादि पूर्ववत्।

प्र॒जाप॑ते॒रावृ॑तो॒ ब्रह्म॑णा॒ वर्म॑णा॒हं क॒श्यप॑स्य॒ ज्योति॑षा॒ वर्च॑सा च।
ज॒रद॑ष्टिः कृ॒तवी॑र्यो॒ विहा॑याः स॒हस्रा॑युः सु॒कृ॑तश्चरेयम् ॥ २७ ॥

भा०—( अहम् ) मैं ( प्रजापतेः ) प्रजापालक परमेश्वर के ( ब्रह्मणा ) ब्रह्म, वेदज्ञानरूप ( वर्मणा ) कवच से ( आवृतः ) आवृत, सुरक्षित और ( कश्यपस्य ) सर्वद्रष्टा, कश्यप सूर्य के ( ज्योतिषा ) तेज और ( वर्चसा ) प्रकाश से युक्त होकर (जरदष्टिः) वृद्धावस्था तक भोक्ता, दीर्घायु, (कृतवीर्यः) वीर्यवान् ( विहायाः ) विविध ज्ञान से सम्पन्न ( सहस्रायुः ) सहस्रों वर्षों का जीवन प्राप्त कर ( सुकृतः ) पुण्यकर्मा होकर ( चरेयम् ) विचरूं।

परी॑वृतो॒ ब्रह्म॑णा॒ वर्म॑णा॒हं क॒श्यप॑स्य॒ ज्योति॑षा॒ वर्च॑सा च।
मा मा॑ प्राप॒न्निष॑वो॒ दैव्या॒ या मा मानु॑षी॒रव॑सृष्टा व॒धाय॑ ॥ २८ ॥

भा०—( अहम् ) मैं ( ब्रह्मणा ) ब्रह्म, वेदज्ञान रूप ( वर्मणा ) कवच से ( परिवृतः ) सुरक्षित और ( कश्यपस्य ज्योतिषा वर्चसा च परीवृतः ) सर्वद्रष्टा परमेश्वर के या सूर्य के समान तेज और कान्ति से युक्त होऊं ( याः दैव्याः ) जो दैवी और ( मानुषीः ) मनुष्य सम्बन्धी ( इषवः ) बाण ( वधाय ) मेरे विनाश के लिये ( अवसृष्टाः ) छोड़े गये हों वे ( मा मा प्रापन् ) मुझे प्राप्त न हों, मुझतक न पहुंचे।

---

२६—'नावमारुक्षः' 'अत्यपीपरः' इति पैप्प० सं०।

ऋतेन गुप्त ऋतुभिश्च सर्वैर्भूतेन गुप्तो भव्येन चाहम् ।
मा मा प्रापत् पाप्मा मोत मृत्युरन्तर्दधेऽहं सलिलेन वाचः ॥२९॥

भा०—( अहम् ) मैं ( ऋतेन ) सत्यज्ञान, ( सर्वैः ऋतुभिः ) समस्त ऋतु, सत्यज्ञान धारण करने वाले विद्वानों और (भूतेन) भूत और (भव्येन च) भविष्यत् से ( गुप्तः ) सुरक्षित रहूं । ( पाप्मा मा मा प्रापत् ) पाप मुझतक न पहुंचे । ( मृत्युः मा उत ) और मृत्यु भी मुझे प्राप्त न हो । ( अहम् ) मैं ( वाचः सलिलेन ) वाणी के बल से जल से भरी खाई से नगर के समान ( अन्तः दधे ) अपनी रक्षा करूं ।

अग्निर्मा गोप्ता परि पातु विश्वत उद्यन्त्सूर्यो नुदतां मृत्युपाशान् ।
व्युच्छन्तीरुषसः पर्वता ध्रुवाः सहस्रं प्राणा मय्या यतन्ताम् ॥३०॥(३)

भा०—( अग्निः ) अग्नि, अग्रणी, या अग्नि के समान प्रकाशक ज्ञानवान् परमेश्वर ( मा ) मुझे ( विश्वतः परिपातु ) सब ओर से रक्षा करे । और ( सूर्यः ) सूर्य ( उद्यन् ) उदित होता हुआ ( मृत्युपाशान् ) मृत्यु के पाशों को ( नुदताम् ) पर करे । ( व्युच्छन्तीः उषसः ) प्रकाशित होती हुई उषाएं और ( ध्रुवाः पर्वताः ) स्थिर पर्वत और ( सहस्रं प्राणाः ) अपरिमित प्राण ( मयि आयतन्ताम् ) मेरे में क्रियाएं, चेष्टाएं उत्पन्न करें ।

## इति सप्तदशं काण्डं समाप्तम् ।

[ एकोऽनुवाकः सूक्तञ्च त्रिंशत् सप्तदशे ऋचः । ]

वाणवस्वङ्कसोमाब्दे श्रावणे प्रथमेऽसिते ।
द्वितीयस्यां भृगौ सप्तदशं काण्डं गतं शुभम् ॥

इति प्रतिष्ठितविद्यालंकार मीमांसातीर्थविरुदोपशोभित श्रीमज्जयदेवशर्मणा विरचिते ऽथर्वणो ब्रह्मवेदस्यालोकभाष्ये षोडशं काण्डं समाप्तम् ।

३० ( प्र० ) 'गोप परि' ( च० ) 'मयि ते रमन्ताम्' इति पैप्प० सं० ।